ये सब खतम हो जाएंगे एक न एक दिन
तुम होगे, पर न होऊंगी मैं
आग की तरह कुछ काल के लिए जल कर
बुझ चुकी होऊंगी मैं आग की तरह
अनंत समय तक जलने के लिए तो
मेरे पास सामग्री की कमी भी नहीं थी
तुम्हारे प्रत्येक दिगदिगंतों को न छूकर
मरना भी किसने चाहा था?

आओ आओ मैं तुम्हारे अंतःकरण में
रह जाऊं नदी और हवा बन।
मैं जब होती नहीं तुम्हारी आंखें तब
छलछला उठें तो आंसू बन बह जाऊंगी मैं।
तुम्हारी गहरी सांस बन कर परवर्ती
दुःसमय में हो जाऊंगी संचारित।
स्वप्न के अप्रत्याशित उपादानों की तरह
तुम्हारे हृदय में मैं बनी रह जाऊंगी।

तुम तो हो मेरी हताशा का परिपूर्ण रूप
हर समय हर जगह मेरी
तुम्हारी बांहों में बांहें डालकर नाचती रहूंगी
तुम्हे मेरे नाम का स्मरण न रहे फिर भी।

# 45

थरे तमे दिशिथिल येपरिकि जण जण करि
आम सभिंकर आक्षि भितरकु चाहिँ रहिथिल,
तमर नीरब शेष कथा पदकरे
समस्तंकठारू चाहिँल नाहिँ, पवन ओ अंधार पालटि
लेउटि चाहिँल नाहिँ, पवन ओ अंधार पालटि
पवन ओ अंधाररे एका चालिगल।

सभिएँ भाबिलु तमे सते कण दिने
आमरि सहित थिल, आमे नाचुथिलु
ए देहरे नुहें अन्य अक्लान्त देहरे,
आमर ओढ़णा तमे झिंकि देउथिल
कोटि कोटि सूर्य परि उज्वळ हातरे,
भिड़ि नेउथिल पद्मपाखुड़ारे बुजा
निर्जन जागाकु रंगा ओठर हसरे?

तापरे दिन ओ राति यिबा आसिबार
कोळाहळे तम नाआँ शुणागला नाहिँ,
निद्रित असंख्य आशा निराशा उठिले
हसरे कान्दरे निज भूलोक कम्पाइ,
तमे पालटिल एक किम्बदन्ती याकु
गीत करि बोलुथिले भिकारीमाने हिँ।

## पैंतालीस

एक बार तुम ऐसे दिखे जैसे एक एक करके
हम सबकी आँखों में झाँक रहे थे तुम,
तुम्हारी अंतिम बोली के पद में
सब से तुमने मांगी अंतिम बिदाई,
मुड़ कर देखा नहीं तुमने, हवा और अंधकार बन
पवन और अंधेरे में अकेले चल दिए।

हम सबने सोचा कि तुम थे हमारे साथ सचमुच
एक दिन, हम नाचती थीं
इस देह से नहीं एक और अक्लांत देह से,
तुम उठा देते थे घूंघट हमारे
करोड़ों सूर्य की भाँति उज्वल हाथों से अपने
खींच कर ले लेते थे तुम. हमें कमल पंखुड़ी से
घिरे एकांत स्थल को, रंगाधर की मधुर हँसी से।

उसके बाद दिन और रात के, आने जाने से
मचे कोलाहल में सुनाई न दिया तुम्हारा नाम और
निद्रित संख्याहीन आशा निराशाएं जाग गयीं
रोने-हँसने से काँपकर अपने भूलोक को।
तुम बन गये एक किंवदन्ती जिसे
भिखारी ही गाते थे गीत बनाकर!

ଆଉ କଣ ଘଟିଥାନ୍ତା? ତମେ ନିଜେ ବିତ
ଯାଇଥିଲ ଶୂନ୍ୟହସ୍ତ ଭିକାରୀଙ୍କ ପରି,
ତମେ ବି ତ ଆସିଥିଲ ଯେପରି ଆମର
ସେପରି ଅକୃତକାର୍ଯ୍ୟ କର୍ମଫଳ ଧରି।

और क्या भी होता? तुम भी तो गये थे खुद
शून्य हस्त भिखारी की भांति
तुम भी तो आये थे हम-सा
अकृत कार्य कर्मफल लेकर।

## 46

राति त अधारू बळि पड़िलाणि आउ
कान्दुथिबा केतेबेळ धरि?
राति पाहिले हिँ हमे तम परि देखायिब आउ
मँ बि देखायिब निज परि

मुँ त मरियाइ नाहिँ, तेबे ए पर्यन्त
सजाड़ि न काहिँकि मो अलरा बाळकु?
काहिँकि धरिन तम हातरे मो हात,
ए पर्यन्त चाहिँन मो आखि भितरकु?

राति सबु बेळे खुब छोट, सबु बेळे
आमे झुंटि पड़ँ ता सीमारे,
स्वप्न देखा नसरूणु रक्तर जुआर
माड़ियाए शरीर भितरे,

आमे सबु गणि बसुँ—टंका कउड़ि ओ
गाई गोरू जीवनर अवशिष्ट दिन,
छातिर प्रत्येक धड़धड़ आवाज ओ
गाँटिगोटि लुह बुंदामान।

# छियालीस

रात तो आधी से अधिक बीत चुकी, और
कब तक यों रोते रहेंगे हम?
रात के बीतने पर तुम तुमसा और मैं भी अपनी सी
दिखने लगंगी।

मैं तो मर नहीं गयी हूँ, फिर किसलिए अब तक
संवारे नहीं है। मेरे बिखरे केशों को?
क्यों पकड़े नहीं हाथ मेरे अपने हाथों से
अब तक झांका नहीं तुमने मेरी आंख के भीतर को?

रात सदा छोटी होती है बेहद
हर पल हम खाते हैं ठोकर उसी की सीमा में
स्वप्न देखने का अंत होते न होते ही
रक्त-ज्वार उठ आता है शरीर में,

हम सब गिनने लगते रुपये पैसे
गाय-गोरु अवशिष्ट दिन जीवन के
छाती की हर धड़कन और
एक एक बूँद आंसुओं को।

शुखि शुक्षि आसुथिबा हातरे खण्डार
छाइ धरि आमे पवनकु
तुकुडा तुकुडा करूँ, केहि काहा कथा
शुणिपारु नाहिँ सकाळकु।

तथापि काहिँकि सारा राति कटियिब
कान्दरे कान्दरे? ए राति व्यतीत
आमे कण होइथान्तु एक उन्मादना
निज बिलयरे यहा निजे उल्लसित?

निजकु निजकु देलुँ बहु जन्म आगुँ
हजिथिबा असीमता मात्र थरकर
स्वेच्छाचार फळे, देख चिन्हवर्ण नाहिँ
आमर अलगा भावे रहिबा दुःखर।

सकाळ आमकु आम भाग्य अनुसारे
पुणि भिन्न भिन्न करि करिब तिआरि
पुणि आम शरीररु भिक मागुथिबा
दिनंकर, गोबरर गन्ध बाहारिब।

आमे कण जाणिनुकि राति पाहिगले
झुण्टबाकु, रक्तस्नान हेबाकु पड़िब,
हेले कण हेला? राति कथा मने पड़िले हिँ
छाएँ छाएँ सबु कष्ट सहि होइयिब।

सूखते आते हाथों से तलवार की छाया
पकड़ कर हम पवन को
टुकड़े टुकड़े करते, कोई किसी की बात
सुन नहीं पाते सुबह

फिर भी क्यों बीत जाएगी सारी रात
रोने रोने में? इस रात के अतिरेक
हम क्या होतीं बस एक उन्मादना
अपने ही विलय से स्वयं उल्लसित?

अपने आपको दे दी जन्मों के पहले
मात्र एक बार के स्वेच्छाचार के कारण
खोयी हुई असीमता, देखो है नहीं कोई पहचान
हमारे अलग रहने के दुःख की।

सुबह हमें हमारे भाग्य के अनुसार
फिर से भिन्न भिन्न कर बनाएगी
फिर से अपने शरीर से भीख मांगते दिन
और गोबर की गंध निकलेगी।

क्या हमें नहीं है पता रात के बीतने पर
ठोकर खाना रक्तस्नान होना ही पड़ेगा
तो क्या हुआ? रात की याद के आते ही
अपने आप दुःख कष्ट सहा ही जाएगा।

## 47

सिन्दुरा फाटिबा मात्रे मुँ लेउटि आसें,
पुणिथरे आलुअर आज्ञाधीन हुए,
पुणिथरे सत मणे आकाशर नीळवर्णकु ओ
मो आखिकु येउँयेउँ रंग दिशुथाए,
पुणिथरे मुण्ड पोति धीरे धीरे चाले,
किछि मने पडे नाहिँ सिन्दुरा फाटिले।

राति हेबा मात्रे लागे सबु मिछ, किछि,
रंग नाहिँ किछि नाहिँ सच्चराचररे
केते लक्षाधिक राति बितिले मुँ पहंचिबि मते
स्वप्नरे बि देखायाइ नथिबा भाग्यरे!
हृदय अधैर्य हुए, बेगे बेगे पाद पडुथाए,
मुँ चालु न थाए, राति सारा मुँ दउडु थाए।

## सैंतालीस

पौ फटते ही मैं लौट आती हूँ,
फिर से रोशनी की आदेशाधीन होती हूँ,
फिर से सच मानती हूँ आकाश के नील वर्ण को और
मेरी आंखों को जो-जो रंग दिखते हैं,
फिर से सिर झुकाकर धीरे-धीरे चलती हूँ,
कुछ याद नहीं आता पौ फटने पर।

रात होते ही लगता है सब झूठ है, कोई
रंग नहीं कुछ नहीं सचराचर में,
लाखों से भी अधिक कितनी रातें बीतने पर मैं पहुँचूंगी मुझे
स्वप्न में भी न दिखे भाग्य में!
हृदय अधीर होता है, जल्दी-जल्दी डग पड़ते हैं,
मैं चल नहीं रही होती, रात भर दौड़ती रहती हूँ।

## 48

पवन बोहिला बेळे
गछरे लटकि थिबा अधाशुका पत्रंक भितरे
जणायाए तमे अबा मो पाखकु आस
चालि चालि यमुनार आण्ठुए पाणिरे।

तमे जमा आस नाहिँ
तथापि काहिँकि सूर्य पछ आड़े थाइ
इसारा देउछ राति पाहिायिबा परे?
आउ केते बेळ अछि ये आसिबि बोलि
निर्भर जबाब देबि मुँ बि इसारारे?

## अड़तालीस

हवा के बहते समय
पेड़ों पर लटके अधसूखे पत्तों में
लगता है शायद तुम आते हो मेरे पास
चल कर यमुना के घुटने तक पानी में।

तुम बिल्कुल आते नहीं
फिर भी क्यों सूरज के पीछे रह कर
करते हो इशारा रात के बीतने पर?
और समय ही कितना बाकी है जो
भरोसा दूं, कह दूँ कि आऊंगी जरूर
तुम्हें इशारे से?

## 49

तमे मोर परमायु बाटे चालियाइ
अयथा उठाइ देल एते आलुअरे
मुँ किपरि शोइरहि थान्ति येपरिकि
राति जमा पाहि नाहिँ सचराचररे?
तमकु चाहिँबा मात्रे बुझिलि एयाएँ,
मुँ जाणि नथिलि मोर कण प्रयोजन,
तम स्वर शुणायिबा मात्रे बुझिलि कि
नीरवता मते घेरिथिला एते दिन।

तमे हिँ चिन्हाई देल मते मोर आखि आउ कान,
तमर ओ मोर अगोचर
नाना अभिलाष, पणि मो भाग्यरे थिबा
एपरि दिन ये येबे घोटियिब घोर अंधकार,
तमे आउ दिशिबनि, तम स्वर आउ
शुभिबनि, धुडधड पर्दा उहाडरे
मुँ शखिला मांसपिण्ड होइ केउँ दृश्यान्तर पाइँ
बसिथिबि धैर्य सहकारे।

एणिकि एणिकि मोर अहर्निशि कटे
हृतकंपरे, दिन परे दिन
विन तम बाट चाहिँचाहिँ

## उनचास

तुमने मेरी आयु की डगर से विचर कर
नाहक जगा दिया इतने उजास में
मैं किस तरह सोयी रहती ऐसे मानो
रात ज़रा भी नहीं बीती है सचराचर में?
तुम्हें चाहते ही समझ गई अब तक
मुझे नहीं मालूम था मुझे क्या चाहिए,
तुम्हारी बोली सुनते ही समझ गई कि
चुप्पी ने मुझे घेर रखा था इतने दिनों तक।

तुम्हीं ने बताया मुझे मेरी आंखें और कान,
तुम्हारी और मेरी अगोचर
नाना अभिलाषाएं, और मेरे भाग्य के
ऐसे दिन कि जब छा जाएगा घोर अंधेरा,
तुम फिर नहीं दिखोगे, तुम्हारा स्वर फिर
सुनाई नहीं देगा, सिलवट पड़े पर्दे की ओट में
मैं सूखा मांसपिंड बनी किस दृश्यांतर के लिए
बैठी होऊंगी धीरज धरे।

अब आगे-आगे मेरे दिन रात बीतते हैं
हृदय की ध्वनियों में, दिन-पर-दिन
बीतते हैं तुम्हारी रात तकते-तकते

ये़दिओ मुँ जाणे तमे आउ थरे मोर परमाय् बाटे यि़ब नाहिँ।

जबकि मैं जानती हूँ तुम मेरी
आयु की राह से नहीं ही निकलोगे, फिर से।

## 50

केउँठाकु यिबि? सबुठारे
मोर ठिआ हेबा स्थान देखायाए रेखांकित होइ?
अंधाररे लुचिबार स्थान देखायाए
अंधाररे लचियिबि भाबि बसिले हिँ।

गछतळ देइगले पत्रंक भितरे
भुटभाट कथावार्ता शुणे—
उठ उठ जणे याइ सारिछि कि नाहिँ
आम्लिाणि पणि आउ जणे।

पक्षीटिए मो मुण्डकु प्राय दुइँ देइ
उपरकु पुणि उड़ियाए,
धनधन करतालि ध्वनिरे रातिर
निर्जनता फाटिपडुथाए।

तारांकु कहिबि कण? मुँ त सेमानंक
उत्तररे प्रतिशद्ब जाणिछि आगरु,
चुप हेले बि निस्तार काहिँ? शुणुथिबि

## पचास

कहाँ जाऊँ हर ओर
मेरे खड़े होने की जगह रेखांकित दिखती है
अंधेरे में छिपने की जगह दिख जाती है
अंधेरे में छिपने की बात सोचते ही।

पेड़ के नीचे से गुजरने पर
पत्तों के बीच की फुसफुसाहट सुनती हूँ–
उठो उठो, कोई गया ही होता है कि
कोई और आ पहुँचता है।

एक पक्षी मेरे सिर को लगभग छूते हुए
पुनः ऊपर उड़ जाता है,
तालियों की गड़गड़ाहट से रात की
निर्जीनता फटने लगती है।

तारों से क्या कहूं?
मैं तो उनके उत्तर का
हर शब्द जानती हूँ पहले से,
चुप रहने पर भी छुटकारा कहाँ?

ଶୁଣିବାକୁ ଥିବା କଥ ପବନ ପାଖରୁ।

मोर भाग्यफल मोर निजर बोलि मुँ
केतेकाळ धरि भाबिथिलि!
मुँ किपरि जाणिथान्ति ताकु बि संसार
तार केउँ तालिकारे योड़िदेब बोलि?

मृत्युर आतंकठारु बळि आतंकरे
मुँ निजकु डेइँ पड़े, धाइँयाए मोर अतीतकु
येतेबेळे लागुथिला तमे जन्म होइछ केबळ
मते खोजिबाकु एवं मते पाइबाकु।

सुनती रहूंगी सुनने की बातें
हवा से।

मेरा भाग्य मेरा अपना है
काफी दिनों तक मैं यही सोचा करती थी।
भला मैं कैसे जानती कि उसे भी संसार
अपनी किसी सूची में जोड़ लेगा?

मृत्यु के आतंक से भी भयावह आतंक में
मैं स्वयं कूद जाती हूँ, दौड़ जाती हूँ अपने अतीत में
जब लगता था कि तुम जनमे हो
सिर्फ मुझे ढूंढ़ने और मुझे पाने के लिए

## 51

सूर्य बुड़िलेणि किन्तु आउ किछिबेळ
ए आकाश लाल दिशुथिब,
केहि बंशी बजाउनि किन्तु प्रतिध्वनि
आउ किछि दिन शुभुथिब,
केतेथर आसुथिबि ए नई कूळकु,
फेरूथिबि बेशि राति हेले,
सबुबेळे लागुथिब येपरि किए से
मुहूर्तक आगे एठि थिले।

किए से से ? मुँ तांकु भेटिछि
कि भेटिनि मने पड़नाहिँ,
केबळ मो रक्त मांस नथिबा अतीत
दिशुछि मो भविष्यत होई।

## इक्यावन

सूरज डूब चुका पर कुछ समय और
यह आकाश लाल दिखता रहेगा,
कोई न बजाते बांसुरी पर प्रतिध्वनि
देगी सुनाई कुछ और दिनों तक
कितनी बार आती रहूंगी मैं इस नदी के तट पर
लौटती रहूंगी देर रात गये
हर पल लगेगा जैसे कोई
था यहीं पल भर पल पहले

कौन हैं वह? मैं उससे मिली हूँ
या नहीं मिली याद नहीं आती
सिर्फ मेरा रक्त-मांसविहीन अतीत
दिखाई देता है मेरा भविष्य बनकर।

## 52

केतेबेळे आसिथिले पुणि केतेबेळे
ये‌उँ गीत आउ केबे शुभिबनि तार
ध्वनिपरि चालिगले जाणि पारिलिनी।
तांकु चाहिँ बसिथिलि, भाबुथिलि ये से
आसिबा मात्रके तांकु भिड़ि धरिबि मो
बाहुरे, कदापि आउ यिबाकु देबिनी।
मते कण जणाथिला पवन परि से
पलस्तरा झड़ुथिबा कान्थ ओ तोरण
छुइँ देख चालियिबे नीळवर्ण ज्योतिरे उज्वळ
करि देइ चालियिबे मोर बासस्थान
येतेबेळे आक्षि मोर लाखिथिब हातरे पादरे
गढ़ा अंतः सारशून्य बाटमानंकरे ?

एबे त बहुत डेरी हेलाणि, एठारु
चालियाइ सारिबेणि अनेक कोळरू।
से आसन्ति थरे मात्र, भेटिले कोळकु
उठाइ निअन्ति कर्मफळरू, धूळिरू।
यदि भेट हुए नाहिँ दिन जमा कटेनि, केबळ
वयस हिँ बढ़ुथाए, लुह बोहुथाए
तांक पाखकु त नुहें, मृत्युरू मृत्युकु
एकाएका चालिबाकु हुए।

# बावन

कब आए थे और कब
जो गीत फिर कभी सुनाई नहीं देगा उसकी
ध्वनि की तरह चले गए जान ही नहीं पाई।
उनकी बाट जोह रही थी, सोचती थी कि वे
आते ही उन्हें भींचकर पकड़ लूंगी अपनी
बाँहों में, फिर कदापि जाने नहीं दूंगी।
मुझे क्या पता कि वे हवा की तरह
पलस्तर झड़ रही दीवार और तोरण
छूकर चले जाएंगे, नीले रंग की ज्योति से प्रकाशमय
करके चले जाएंगे मेरा निवास-स्थान
जब आंखें मेरी तक रही होंगी हाथों से पैरों से
गढ़े अंत:सार विहीन राहों को?

अब तो काफी देर हो चुकी है, यहां से
जा चुके होंगे काफी अरसे पहले।
वे आते हैं सिर्फ एक बार, मिलने पर गोद में
उठा लेते हैं कर्मफल से, धूल से।
यदि भेंट नहीं होती दिन काटे नहीं कटता, केवल
उम्र ही बढ़ती जाती है, आँसू बहते रहते हैं,
उन तक नहीं, मृत्यु से मृत्यु तक
एकाकी चलना पड़ता है।

# 53

बालि बालि खालि बालि। बालि पृथिवीर
एकरंगी धूळिसान आत्मा, आउ कण मने अछि तार
पाणि मुन्दे मागिबार भाषा र
एंठमेंठि फिंगि दिए बुदाटाए
बा शुखिला घासरू केराए
स्वप्नर प्रमाण भावे, येउँ स्वप्न घटणाचक्रे
से देखि पारिला नाहिँ सपर्ण भावरे।

मण्ड गोळमाळ होइ याइथिबा नागी परि नई
कुआडे कुआडे याए निजे जाणे नाहिँ।
केतेबेळे चुप त से केतेबेळे मनकु मनकु
केते कण कहे यार अर्थ अगोचर ता निजकु।

धीरे धीरे नईकूळू उठि
समय येउँठि सरे सेठाकु यिबाकु
ए दिगन्तव्यापी बालि अतिक्रम करुथिबा अनुपस्थितिर
मस्तकर मुकुटरे झलमल मणिमुक्तापरि
आजिबि उँइबे तारामाने पुनर्वार।

## तिरपन

बालू बालू केवल बालू ही। बालूका पृथ्वी की
इकरंगी धूलीसात आत्मा है, और क्या याद है उसे
एक बूँद पानी मांगने की भाषा?
इत उत फेंक देती है एक आध झुरमुटें
या मुट्ठीभर सूखी घास
सपनों के प्रमाण की भांति
जिस स्वप्न को देख न सकी वह
पूर्णतया घटनाप्रवाह में।

सरफिरी नारी की तरह नदी
कहां कहां जाती है खुद नहीं जानती
कभी चुपचाप तो कभी बुदबुदाती रहती
जिसके अर्थ का पता उसे नहीं होगा।

धीरे धीरे नदी तट से उठ कर
समय जहाँ हो जाता है खतम
वहां जाने के लिए इस दिगंतव्यापी
बालू को अतिक्रम कर जाने वाली अनुपस्थिति के
मस्तक के मुकुट पर झिलमिलाते मणियों की भांति
आज भी उगेंगी ताराएं फिर से।

# 54

केतेदिनुँ आउ नाहिँ
काहाप्रति असंतोष, आपणाकु अचिन्हा बारिबा,
दराण्डिबा, निज भाग्यठारू
प्रतिदिन द्रुततर गतिरे चालिबा,

केतेदिनुँ मुँ ये़परि
पाहाड़ याहार
उपरे पथर आउ
भितरे पथर।

## चौवन

कई दिनों से और है नहीं
किसी के प्रति अंसतोष,
स्वयं न पहचानना, टटोलना
अपने भाग्य से प्रतिदिन द्रुततर गति से चलता,

कई दिनों से मानों मैं
बन चुकी हूँ पहाड़
जिसके बाहर पत्थर है
अंदर भी है पत्थर।

# 55

नमे येणु र्गठि नाहँ येणु तंमे एठाकु कदापि
फेरिबाॅनि तमलागि मोर दुश्चिन्तार
शेषनाहिँ, काळे तमे सहास्यबदने
सबुबेळे यार्उथिब येपरिकि प्रत्येक प्रश्नर
उत्तर रहिछि, काळे तमे दिने हर्जियिब
सेमानक गहळिरे येउँमाने निरुद्विग्न भाबे
चळन्‌शक्ति आशाकरि रहिथिबा प्रतिमामूर्त्ति परि
बा मडक अपेक्षारे बसिथिबा गृध्रपल परि
उत्तर मिळिब बोलि आजीवन चाहिँ रहिथिबे,
काळे तमे महाबळी योद्धामानंकर
पाहुल पड़िबा शद्व शणिशणि पाशोरि यिब ये
फल झाडियार शद्वठारु बेशि निःशद्व भाबरे
दिने नमे आसथिल निजे,
काळे अस्त्रशास्त्रमान चकचक कलाबेळे तमे
भलियिब उज्वळना छळछळ दृष्टि आक्षिर,
काळे गनि हेले तमे भुलियिब दिने
अन्यान्य नाआँ वि थिला रातिरे तमर।

तमलागि मोर दुश्चिन्तार शेष नाहिँ
येण आउ केहि नाहिँ नम भितरे ओ

# पचपन

तुम जबकि यहां नहीं हो जबकि तुम यहां कदापि
नहीं लौटोगे तुम्हारे लिए मेरी दुश्चिंता का
अंत नहीं, शायद तुम पुलकित हो
हमेशा रहोगे जैसे कि प्रत्येक प्रश्न का
उत्तर है, शायद तुम कभी खो जाओगे
उनकी भीड़ में जो लोग निरुद्विग्न रूप से
चलने की शक्ति की आस में खड़ी प्रतिमा की तरह
या महामारी की प्रतीक्षा में बैठे गिद्धों की झुंड की तरह
उत्तर पाने की आस में आजीवन तक रहे होंगे,
कहीं तुम महाबली योद्धाओं के
टाप पड़ने की आवाज सुनते-सुनते भूल जाओगे कि
फूल झड़ने की आवाज से भी अधिक शांत हो
कभी तुम आते थे खुद ही;
शायद अस्त्र-शस्त्र चमकते वक्त तुम
भूल जाओगे उज्वलता छल-छल दोनों आंखों की,
शायद रात होने पर तुम भूल जाओगे कभी
दूसरे भी नाम थे रात में तुम्हारे।

तुम्हारे लिए मेरी दुश्चिंता का अंत नहीं
क्योंकि और कोई नहीं है तुम्हारे भीतर और

बाहारे बि यिए रहिथिब,
तम कार्यव्यस्तता कु हमरे उड़ाइ
देउथिब, किन्तु कानडेर
गोटिगोटि तम नीरवता शुणुथिब,
तमे रजाबेश होइ बाहारिला बेळे
बाटकु आगुळि ठिआ होइ याउथिब,
तमठुँ छड़ाइ नेइ सबुकिछि येउँठु आसिल
सेठाकु बाहुड़ि यिबालागि कहुथिब।
किए जाणे पुणिथरे आसिले तमे कि
नूआनूआ बाटरे आसिब!
आहा तमे थरे फेरि आसन्त कि ! तेबे
मुँ तमकु अटकाइ रखन्तिनि मोर अभाबरे,
तमकु कहन्ति खालि केतेक्षणपाइँ
ठिआ हुअ मुँ येउँठि अछि से जागारे,
एठारे कौणसि काळे कौणसि उत्तर
मिळे नाहिँ, मृत्युयाएँ एकुटिआ होइ
रहिबाकु पड़े, एपरिकि प्रश्न पचारिबा
लागि मध्य मनबळे नाहिँ।

तमलागि मोर दुश्चिन्तार शेष नाहिँ
काळे तमे भाबिब ये एणिकि सबुत
नियमानुयायी हेब, आउ अछि केउँ
भविष्यत मरिबा व्यतीत,
काळे तमे भुलियिब ये फेरि यिबार
बेळ एबे मध्य अछि, सबुबेळे थिब,
खुब हेले बाळ पाचि याइथिब किम्बा
प्राणवायु उड़ि याइथिब ...

बाहर भी जो रुका होगा,
तुम्हारी कार्यव्यस्तता को हँसी में उड़ा रहा
होगा, लेकिन कान लगाकर
तुम्हारी एक-एक चुप्पी सुन रहा होगा,
जब तुम राजा का भेष बनाकर निकलोगे
राह रोककर खड़ा हो जाता होगा,
तुम से छीनकर सारा कुछ जहाँ से आए हो
वहीं लौट जाने को कहता होगा।
कौन जाने, फिर एक बार आने पर तुम
किस-किस नए रास्ते से आवोगे।
काश तुम एक बार लौट आते! तो
मैं तुम्हें रोके नहीं रहती अपने अभाव में,
तुमसे बस इतना ही कहती कुछ पल के लिए
खड़े रहो मैं जहां हूँ उस जगह,
यहां कभी भी कोई उत्तर
नहीं मिलता, मृत्यु तक अकेले
रहना पडता है, यहां तक कि प्रश्न पूछने
को भी मन नहीं करता।

तुम्हारे लिए मेरी दुश्चिंता का अंत नहीं,
कहीं तुम सोचोगे कि अब तो सारा कुछ
नियमानुसार होगा: और बचा ही कौन-सा
भविष्य है मरने के सिवाय,
शायद तुम भूल जावोगे कि लौट जाने का
समय अभी भी है, हमेशा रहेगा,
अधिक से अधिक बाल पक गए होंगे या
प्राण-पखेरू उड़ चुका होगा ......

# 56

किए जणे कहिला ये
तमे फेरि आसिछ एठाकु।

सभिएँ उच्चाट हेले, एपरिकि नई
पवनरे देखागला नूआ चंचलता,
वर्षवर्ष व्यापिथिबा शृंखिलापणरु
क्रमेक्रमे फेरि आसिथिले वृक्षलता।

मते किन्तु जणाथिला
तमर फेरिबा मिछ, केवळ गुजब,
आगकआगक खालि चालिथिब, दूरनर होइ
चालिथिब, अकस्मात दिने
तमक कल्पना आउ करि हेब नाहिँ।

सभिएँ उच्चाट हेले, मुँ किन्तु चाहिँलि
तमे हेले न फेरन्त, तम फेरिबार
सम्वाद हुअन्ता हेले कपोळकल्पित,
माटिरे ओ पवनरे याहा मिशि याइछि अथवा
याहा मिशिआसुअछि मे मबुकु हेले
नकरन्त पुनरुज्जीवित।

## छप्पन

किसी ने कहा कि
तुम लौटकर आ रहे हो यहां।

सभी उतावले हुए, यहां तक कि नदी
हवा में दिखाई दी नई चंचलता,
वर्षों से व्याप्त सूखेपन से
क्रमशः उबरने लगे पेड़-पौधे।

पर मैं जानती थी
तुम्हारा लौटकर आना झूठ है, मिथ्यापवाद है,
तुम आगे से आगे जा रहे होगे, दूर दूर
जा रहे होगे, अचानक एक दिन
तुम्हारी कल्पना फिर नहीं की जा सकती।

सभी उतावले हुए, लेकिन मैंने चाहा
काश! तुम न लौटते, तुम्हारे लौटने का
समाचार कपोल-कल्पित ही हो,
मिट्टी और हवा में जो मिल चुका है या
जो मिलता जा रहा है काश उन सबको
न करते पुनर्जीवित।

ତମେ ଡାକିଦେଲା ମାତ୍ରେ ସଭିଏଁ ଚାହିଁବେ
ନିଜନିଜ ଦ୍ୱିଧାଗ୍ରସ୍ତ ମରିବାପଣରୁ
ଲେଉଟି ଆସିବେ, ପୁଣିଥରେ ଯୋଡ଼ାଯୋଡ଼ି କରି
ହୃଦୟ, ଅଂଗପ୍ରତ୍ୟଂଗ, ଘଟଣାବଳୀଂକୁ
ଅତିକ୍ରାନ୍ତ ସମୟର ମନୋନୀତ ଉଲ୍ଲାସ ଭିତରେ
ରହିଥିବେ କାଳକାଳ ଧରି ।

କିପରି ଫେରିବେ ଆଉ କିଛିକ୍ଷଣ ପାଇଁ
ଛାଟିପିଟି ହେବେ, କିଛି ଉଚ୍ଛୁର କରିବେ,
ଜରାଜୀର୍ଣ୍ଣ ବା ବିଲୁପ୍ତପ୍ରାୟ ଚେହେରାରେ
ଖବ ବିକଳାଂଗ ଖବ କଦର୍ଯ୍ୟ ଦିଶିବେ ।

ସେମାନେ ଯାଆନ୍ତୁ, ତାଂକୁ ମିଛରେ ମିଛରେ
ଡାକ ନାହିଁ । ତମେ ନିଜେ ବିତ
ଆଉ ଫେରି ଆସିବନି ବିତିଯାଇଥିବା ସମୟକୁ,
ନୀଳବର୍ଣ୍ଣ ପ୍ରତିଶ୍ରୁତିକୁ ବା ଲାଜଲାଜ
ଆଲିଂଗନକୁ ବା ସର୍ବ ପ୍ରଥମ ଥରର
ଗୋପନୀୟ ପରିକଳ୍ପନାକୁ ।

ସେମାନେ ଯାଆନ୍ତୁ ମାଟି ଲେଉଟାଇ ନେଉ
ସେମାନଂକ ଚେହେରାକୁ, ପବନ ଫେରାଇ
ନେଉ ତାଂକ ନିଶ୍ୱାସକୁ, ସମସ୍ତେ ଶୂନ୍ୟରେ
ମିଶିଯାଆନ୍ତୁ, ତମେ ଯେଉଁପରି
ପ୍ରାୟ ମିଶିସାରିଲଣି ଆଦ୍ୟପ୍ରାନ୍ତ ନଥିବା ନିଜର
ଆଲୋକରେ ବା ଅଂଧକାରରେ ।

तुम्हारे पुकारते ही सभी चाहेंगे
अपने-अपने दुविधाग्रस्त मृत्यु से
लौट आएं, फिर से जोड़-जाड़कर
हृदय, अंग-प्रत्यंग, घटनाओं को
बीते समय के मनोनीत उल्लास में
रहें युग-युग तक।

और कैसे लौटेंगे? कुछ क्षणों तक
छटपटाएंगे, कुछ देर लगाएंगे,
जीर्ण-शीर्ण या लगभग विलुप्त चेहरों में
अति विकलांग अति कदर्य लगेंगे।

जाएं वे लोग, उन्हें नाहक मत
पुकारो। तुम स्वयं भी तो
अब नहीं लौटोगे बीते समय में,
नीलवर्णी शपथों में या लजीले
आलिंगन में या सबसे पहली बार की
गोपनीय परिकल्पना में।

जाएं वे लोग, मिट्टी लौटा ले
उनका चेहरा, हवा लौटा ले
उनकी सांसें, सभी शून्य में
समा जाएं, जिस तरह तुम
लगभग मिल चुके हो आद्योपांत रहित अपने
प्रकाश में, या अंधेरे में।

# 57

मुँ जाणिछि तमे मते भलपाअ तेणु
तमे दिने मो मनरे जागा हेलाभळि स्मृतिटिए
रखि देइ मरियिब इच्छा कले तार
उठ टिपि देउथिबि, छातिरे आउजि
याहा इच्छा हेब ताहा कहि जाउथिबी,
मो देह उपरू तम अमळिन हात
ठेलि देबि येतेथर इच्छा सेतेथर।

तमे इच्छा करिथिले नक्षत्र माने त
नमपाइँ बाट छाड़ि घुंचि याइथान्ते,
पवन निश्चळ होइ याइथान्ता, नदी समुद्ररे
निआँ जळि उठिथान्ता हुत्हुत् होइ,
गछपत्र बदळरे पाउँश थाआन्ता।
मुँ कण थाआन्ति र थिले बि मुँ कण
जाणि पारूथान्ति तम आरंभ ओ शेष

तमे किन्तु सबुकिछि यथास्थाने रखि देइ यिब
बिदेशकु किछिदिन याइथिबा स्वामीपरि तमे
लुगा केते खण्ड छड़ा किछि नेब नाहिँ।
यआड़े चाहिँले तमे दिने थिल बोलि

## सत्तावन

मुझे पता है कि तुम प्यार करते हो मुझसे
इस लिए मेरे मन में जगह होने लायक
स्मृति एक रख कर मर जाओगे, चाहूं तो
दुलारती रहूंगी उसके होंठों को
छाती पर सुला कर उसे जो मरजी करती जाऊंगी
मेरी देह पर से तुम्हारे अमलिन हाथ
सरकाती रहूंगी जो मरजी उतनी बार।

तुम चाहने तो नक्षत्र भी राह बनाकर
तुम्हारे लिए हट जाते
पवन हो जाता निश्चल, नदी समुद्र में
आग जल उठी होनी धधकती
पेड़ पत्तों के बदले राखभर होता।
क्या मैं होती हूँ? अगर होती भी तो
क्या मैं जान पाती
है कहाँ तुम्हारा आरंभ और शेष?

पर तुम सब कुछ सही जगह रख कर जाओगे
प्रवास यात्रा पर गये पति की भांति तुम
एक-आध कपड़ों के अलावा कुछ भी न लोगे
जिधर भी देखूं, जहां एक दिन तुम थे इसलिए

ମଁନେ ପଡ଼ୁଥିବ. ତମର ଅଲରା ବାଲ ଛୁଁଇ ଦେଲା ବେଳେ

मँने पड़ुथिब. तमर अलरा बाल छुँइ देला बेळे
चमकि पड़िला परि मुँ चमकि पड़ुथिबि केउँ
पत्ररे फूलरे मोर हात बाजिले हिँ।

येते थर इच्छा हेब सेते थर अंधार भितरु
तमकु ओटारि आणि मोर अगणाकु
आज्ञा देबि ठिआ हुअ एठि येउँठारे
तम पूरा प्रतिबिम्ब नईरे पड़िब,
किम्बा सेठि येउँठारे पाहाड़ सेपाखु
जन्ह उएँ, बा अन्यत्र येउँठारे राति
पाहि पारे नाहिँ मोर विनानमतिरे।

मुँ कि क्षुद्र ! तमे किन्तु मो अयोग्यपण
बुझिपारि मोठारू बि क्षुद्रतर होइ
निजर जीवन काळ रखिल मो जीवनकाळरे
येपरिकि मुँ मरिबायाएँ येतेबेळे
चाहुँथिबि सेतेबेळे देखिबि ये तमे
मो परि, ओ मुँ ठिक तमपरि
मरिबाक बंचिबारे परिणत करे।

याद आती होगी, तुम्हारे बिखरे बालों को
छूते समय चौंकने की भांति
किसी पत्र या फूल को छूते ही
चौंकती रहूंगी।

जितनी बार इच्छा होगी उतनी ही बार अंधेरे से
तुम्हें खींच कर लाकर, मेरे आंगन को
आदेश करूंगी यहाँ खड़े रहो तुम
जहां से तुम्हारा पूर्ण प्रतिबिंब होगा
प्रतिबिंवित नदी पर
या उस जगह जहां पहाड़ की उस ओर से
चाँद उगता है, या अन्यत्र जिस जगह रात
बीत जाती नहीं मेरी अनुमति बिना।

मैं कैसे क्षुद्र हूँ ! पर तुम मेरी
अयोग्यता समझ मुझसे भी क्षुद्रतर होकर
अपने जीवनकाल रख दिए मेरे
जीवनकाल में
जैसे कि मैं मरते समय तक
जब भी चाहूंगी तब देखूंगी कि तुम
हो ठीक मेरी तरह और मैं ठीक हूँ तुम्हारी तरह
मरने को जीने में बदल देती हूँ।

# 58

पथरर सुबास हे
हाहाकार प्रत्येक फुलर
चन्द्रर असह्य ताप
शीतळना ज्वळन्त सूर्यर
मुँ निजे निजकु चिठि लेखिबार भाषा
सबु हताशार हसहस सहिष्णुता
सबु अलपल चाहिँ रहिबार युग परे युग
सबु विद्रोहर सर्वशेष निष्फळता

अभिळाषमानंकरे गढ़ा दिव्य सुन्दर प्रतिमा
मरुभूमिमानंकर श्यामळ अतीत
पत्रपुष्प मण्डि होईथिबा वर्षा ऋतु
माटिरँ तारांकु डेइँ स्पष्ट चलापथ
दिन आउ राति मिशा अद्भुत समय
समुद्रर क्षणस्थायी स्तब्धतार चिरन्तन काळ
अधादेखा स्वप्नंकर आश्वासनामय शेषभाग
हठात चमकि उठि पड़िबार अस्तव्यस्त बेळ
फर्चा होई आसुथिबा आकाशरे अनिच्छुक तारा
अव्यक्त शब्द ओ वाक्य बिदाय बेळर
बन्धनरे पड़िथिबा आतिष्ठ पवन
सिंहासनारूढ़ कुज्झटिका कळेबर

# अठावन

हे पत्थर की सुगंध
हाहाकार हर फूल के
चंद्र के असह्य ताप
शीतलता ज्वलंत सूर्य की
मैं स्वयं को स्वयं पत्र लिखने की भाषा
सारी हताशा की हँसमुख सहिष्णुता
सबकुछ अपलक निहारने के युग के बाद युग
सब विद्रोह की अंतिम निष्फलता

अभिलाषाओं से बनी दिव्य संदर प्रतिमा
रेगिस्तानों का श्यामल अतीत
पत्र-पुष्प से मंडित वर्षा ऋतु
माटी के तारों तक स्पष्ट राह
दिन और रात मिला अद्भुत समय
समुद्र की क्षणिक स्तब्धता का चिरंतनकाल
आधे देखे सपने का आश्वासन भग शेष भाग
सहसा चौंककर उठने का अस्तव्यस्त समय
स्वच्छ होते जाते आकाश में अनिच्छित तारा
अव्यक्त शब्द और वाक्य हूँ बिदा का
बंधन ग्रस्त आकुल हवा
सिंहासन पर आसीन कलेवर कुहासे का

नईर अतळतळे शोइथिबा प्रतिच्छवि
अमाप संपद थिबा अगोचर ख्रणि
शून्यरे अंकित उन्मादनार आकृति
बिजुळीर केहि शुणि नथिबा काहाणी
मो अयोग्यतार परिणाम हसिहसि
सहुथिबा प्रियतम तमकु त तमे यिबा परे
फेराई आणिबा भाग्य मोर नाहिँ, मरिबा पर्यन्त
तमर तकडामान योड़थिबी एपरि भावरे।

नदी की सतह पर लेटी प्रतिच्छवि
अमाप संपदा भरी अगोचर खान
शून्य में अंकित उन्माद की आकृति
बिजली की किसी ने न सुनी कहानी हूँ
मेरी अयोग्यता का परिणाम मुस्कुराते हुए
सहने वाले प्रियतम तुम्हें तुम्हारे जाने के बाद
लौटा लाने का सौभाग्य मेरा कहाँ, मरने तक
खण्ड-खण्ड तुम्हें जोड़ती रहूंगी इसी भाँति।

# 59

फेराब फेराअ तांकु,
तमर जीवनकाळ परि छोटकाट,
कइदीखानारे तांकपाइँ जागा काहिँ?
से त बणजंगलर निश्वास य़ाहाकु
धरि हुए नाहिँ किम्बा देखि हुए नाहिँ,
य़ाहार छुँइबा मात्रे बाळ फिटि य़ाए,
रहिबा जागारे शाढ़ी जमा रहे नाहिँ।

तमे त निःशब्द तांकु करि सारिलणि,
जरी पोशाकरे ढांकि देइ सारिलणि

श्यामल पर्वत परि फुंगुळा देह कु,
खालि बाकि रखिअछ दिने चिताग्निरे
पोड़ि देबा लागि तांक सुन्दर मुहँक्।

फेराअ फेराअ तांकु, सेत घड़घड़ि
नाद य़ाहा बंशीस्वर परि शुणाय़ाए,
अविश्रान्त नचान्ति, मुँ जन्मरू जन्मकु
मरिबारू मरिबाकु नाचिनाचि य़ाए।

# उनसठ

लौटा दो लौटा दो उन्हें,
तुम्हारे जीवनकाल जैसे छोटे-मोटे
कारागार में जगह कहाँ उनके लिए?
वे तो वन-जंगल की साँस हैं जिसे
पकड़ नहीं सकते या देख नहीं सकते,
जिसके छूने भर से केश खुल जाते हैं,
साड़ी जहां रहनी चाहिए नहीं रहती।

तुम तो कर चुके हो निःशब्द उन्हें
की पोशाक में ढँक चुके हो

श्याम पर्वत-सी खुली देह
सिर्फ बाकी बचा रखा है किसी दिन चिताग्नि में
जलाने को उनका सुंदर मुख।

लौटा दो लौटा दो उन्हें, वे तो बिजली की कौंध भरी
नाद हैं जो बाँसुरी-सी सुनाई पड़ती है,
अनवरत नचाते हैं, मैं जन्म से जन्म तक
मरने से मरने तक नाचती रहती हूँ।

କହ ତାକୁ କିଏ ଜଣେ ଆସିଛି ଯାହାର
ପାଦ ରକ୍ତସରସର ଅଥଚ ଅଥୟ,
ତଥାପି ଯଦି ସେ ବସି ରହିବେ ତାଙ୍କୁ ମୋ
ପରମାୟୁର ଏ ଅବଶିଷ୍ଟାଂଶ ଦେଖାଅ।

से तमकु कहिथिबे कि कहि नथिबे,
मुँ तांकर पत्नी याअ मुँ आसिछि बोलि
कहिदिअ उछुर नकर।
आपे आपे से बाहारि आसिबे येपरि
पचरा नयाइथिबा प्रश्नर उत्तर।

से थिबा जागारे बुढ़ा होइ आसुथिबा
रजा जणे बसिथिब जरी पोशाकरे,
याहायाहा पचारिब सबुरि उत्तर
देउथिब तमे बुझि पारिबा भाषारे।

कहो उनसे कोई आया है कोई जिसके
पग खून से तर हैं पर अधीर हैं,
फिर भी यदि वे बैठे रहें तो उन्हें मेरी
आयु का यह अवशिष्टांश दिखाओ।

उन्होंने तुम्हें बताया होगा या नहीं,
मैं उनकी पत्नी हूँ जाओ कह दो उन्हें कि
मैं आयी हूँ, देर न करो।
खुद व खुद वे चले आएंगे
अनपछे प्रश्न के उत्तर की तरह।

उनके स्थान पर वृद्ध होता
एक राजा बैठा होगा ज़रदोजी की पोशाक में,
जो-जो भी बातें पूछेगा सबका उत्तर
दे रहे होगे तुम समझ आनेवाली भाषा में।

# 60

ତମେ ସାଂଘାତିକ ଭାବେ
ଆହତ ହୋଇଛ ବୋଲି ଖବର ଆସିଛି।

ଏପରି ଘଟିବ ବୋଲି ବହୁତ ଆଗରୁ
ତମେ ନିଶ୍ଚେ ଜାଣିଥିବ, ଝଡ଼ ହେବା ଆଗୁଁ
ତମେ ଶୁଣି ପାରିଥାଅ ନିଶ୍ୱାସ ତାହାର,
ପ୍ରତ୍ୟେକ ଫୁଲକୁ ଚିହ୍ନ କଢ଼ି ନଧରୁଣୁ,
ନଈର ବୋହିବା ଶବ୍ଦ ମେଘର ଆକୃତି
କଣ ହେବ ତମକୁ ଗୋଚର।
ସୂର୍ଯୋଦୟ ହେବା ଆଗୁଁ ଏହିପରି ଦିନ
ଆସୁଅଛି ବୋଲି ଜାଣିଥିବ,
ତାକୁ ମଧ୍ୟ ଅନ୍ୟ ସବୁ ଦିନ ଆଉ ଅନ୍ୟ ସବୁ ଦିନର ଘଟଣା
ପରି ତମେ ନିଜେ ଗଢ଼ିଥିବ,
ଅଥଚ ସଭିଙ୍କୁ ଏହା ଆକସ୍ମିକ ଦୁର୍ଘଟନା ବୋଲି
ପ୍ରବଞ୍ଚିତ କରି ଚାଲିଥିବ।

ମୁଁ ବି ବେଳେବେଳେ ଭାବେ ଯୋଗଦେବି ବୋଲି
ତମ ଚକ୍ରାନ୍ତରେ ତମ ଅଜ୍ଞାତସାରରେ,
ଅତ୍ୟଳ୍ପ ସମୟ ପରେ କିନ୍ତୁ କ୍ଷମା ମାଗେ
କେତେ କାଳୁଁ ଉପେକ୍ଷିତ ମୋ ଦେହ ପାଖରେ,

## साठ

तुम गंभीर रूप से
आहत हुए हो ऐसी आयी है खबर।

ऐसा होगा यह काफी पहले से
तुम्हें अवश्य पता होगा, आँधी के पहले
तुम सुन चुके होते सांसों को उसको
प्रत्येक फूलों को पहचानते हो कली बनने के पहले
नदी के बहने की ध्वनि, बादल की आकृति
कैसी होगी तुम्हें रहता है पता।
सूर्योदय होने के पहले
तुम्हें पता होता है यह दिन ऐसा होगा।
उसे भी अन्य सभी दिन, और दिनों की
भांति तुम्हीं ने बनाया होगा
फिर भी सबको आकस्मिक दुर्घटना कह
प्रवंचित करते जाते हो।

मैं भी कभी कभी सोचती हूँ कि करूं योगदान
तुम्हारे चक्रांतों में तुम्हारे अज्ञात में
पर थोड़े ही समय के पश्चात क्षमा मांगती हूँ
अरसे से उपेक्षित मेरी देह से मैं

ତାକୁ ମାଗେ ଦେଉ ବୋଲି
ତମର କଳ୍ପନାତୀତ ଲୁହ, ଅଂତର୍ଦାହ,
ପୁଣିଥରେ ମୋ ଯୌବନ ଯାହାକୁ ଦେଖିଲେ
ହତବୁଦ୍ଧି ହୋଇଯିବ, ପୁଣିଥରେ ମରିବାର ଏ ମିଛିମିଛିକା
ଖେଳ ସୁରୁ କରୁ କରୁ କଟିଯିବ ଅନେକ ସମୟ।
ସେତିକି ସମୟ ତୁମେ ଯମୁନାର ନୀଳ ପାଣି ଦେଖି
ଆତ୍ମହାର ହୋଇଯିବ, ଫୁଲମାନଂକର
ନାନାବର୍ଣ୍ଣ ଉପଦ୍ରବ ଦେଖି ସ୍ତଂଭୀଭୂତ ହୋଇଯିବ,
ନକ୍ଷତ୍ର ମଣ୍ଡଳ ତୁମ ଆଜ୍ଞାଧୀନ ଏହା
ଭୁଲିଯାଇ ଯଂତ୍ରଣାରେ ଛାଟିପିଟି ହେବ,
ଛାଟିପିଟି ହେବ ଆଉ କଷ୍ଟ ଭୋଗୁଥିବା
ରୋଗୀପରି ମୋତେ ଚାହୁଁଥିବ,
ଆଖିରେ ଆଖିରେ ମୋତେ ରହିଯାଅ ବୋଲି
ଡାକିଦିଅ ବୋଲି କହୁଥିବ।

ମୁଁ ଚାହୁଁଛି ଉଡ଼ିଯାନ୍ତି ସେଠାକୁ ଯେଉଁଠି
ତମ ଦେହ ଯଂତ୍ରଣାରେ ଛାଟିପିଟି ହୁଏ
ଚୁପଚାପ ଘଡ଼ଘଡ଼ି ପରି, ବା ଘୂର୍ଣ୍ଣି ବାୟୁରେ
ପଡ଼ିଥିବା ପତ୍ରପରି, ଗୋଟିଏ ନିଷ୍ଫଳ
ମୁହୂର୍ତ୍ତରି ଯଗଯଗ ଧରି ଯାହା ଧୂରେ।
ତମର ଦେହରଁ ପ୍ରୀତି କୋଣେ ରଖିଯାନ୍ତି
ତମର ସମସ୍ତ ଲୀଳା ଅପେକ୍ଷା ଆହୁରି
ଆଦିମ ଲୋଡ଼ିବା ଭାବ, ଶିରା ପ୍ରଶିରାରେ
ବାରଂବାର ବାଟ ହୁଡ଼ି ଯାଉଥିବା ରକ୍ତର ଅନ୍ଧତା
ଭର୍ତ୍ତି କରି ସାରି ତାକୁ ଧୀରେ ଖୁବ ଧୀରେ
ଧରି ଧରି ଆଣନ୍ତି ମୁଁ ଯମୁନା କୂଳକୁ,

उससे मांगती हूँ दे मुझे
तुम्हारे कल्पनातीत आंसू अंतर्दाह,
फिर से यौवन मेरा जिसे देखने से
हतबुद्धि हो जाओगे, फिर से मरने का
झूठमूठ का वह खेल शुरू करते करते
बीत जाएगा काफी समय,
उतने समय में तुम देख कर नीले पानी यमुना के
आत्महरा हो जाओगे, फूलों के नाना वर्णो का
उपद्रव देख स्तंभीभूत हो जाओगे
नक्षत्र मंडल तुम्हारे आज्ञाधीन हैं यह
भूल कर यंत्रणा में छटपटाओगे तुम,
छटपटाने लगोगे और
पीड़ा भोगते बीमार की भांति
मेरी ओर ताकते रहोगे
आंखों ही आंखों में मुझे रूक जाओ
पुकारो कहते रहोगे।

मैं चाहती हूँ कि उड जाउं जहाँ
तुम्हारी देह छटपटाती है पीड़ा में
चुपचाप बादलों की गर्जना समान
या घूर्णिवायु में पड़े पत्ते की तरह
एक निष्फल मुहूर्त में
युगयुग से जो घूम रहा है।
तुम्हारी देह की हर कोने में रह जाती
तुम्हारी हर लीलाओं से अधिक
और भी आदिम चाहने के भाव,
नस नस शिराओं में बारबार राह भटक कर
बहने वाले रक्त की अंधता
भर कर उसे धीरे खूब धीरे
पकड़ कर लाती मैं यमुना के तट पर,

छोट छोट दुष्टामिर
बड़बड़ सुखर रातिकु,
लुह सुड़ँबुडु ये़उँ बुझामणा सेठाकु ओ मोर
बाहु, जंघ, उरजस्थळकु
सेठि तमे देइथिबा नीळ दागमान
झलमल करूथान्ते, तमर असार
चन्द्र तारा दिशुथान्ते नितान्त मळिन।

तमेत काहार नुहँ, अथच सभींकु
डाकिआणि रखिदिअ आपणार उदासीनतारे।
तमकु दिअन्ति सतसत देहटिए,
मो वर्ष वर्षर दुःख ईर्षा आउ आकांक्षार भाषा
वास्तविक शुभन्ता कानरे,
हात बुलुथान्ता मोर सर्वांगरे, तमें गढुथिबा
ब्रह्माण्डमान कि छोट किम्बा मरिया़इथिबा
हृदय बुझन्ता दूरेथिबा किम्बा मरिया़इथिबा
लोकक् अपेक्षा कराया़ए केड़े अधैर्य भावरे,
शिखान्ति किपरि ये़उँ दिन चालिगला
ताकु झुरिबाकु पड़े, दिहघषा जीवन पाखरू
कि मार्गरि खसिया़इ हुए—
प्रथमे उषुम हातटिए, तामरे से हातर छाइकु
धरि चालुथिब एपरि भावरे
चालु चालु जन्म परे जन्म बितिया़ए।

छोटे-छोटे नटखटपन की
बड़ी-बड़ी सुखों की रात को
आंसू भीगे समझौतों के पास
और मेरी बांह, जांघ उरजस्थल को,
वहां तुम्हारे दिये नीलेनीले दाग
झिलमिलाते रहते और तुम्हारे
असार चंद्र तारा दिखते
बेहद मलिन।

तुम नहीं हो किसी के, फिर भी सब को
पुकार कर रख देते हो अपनी उदासीनता में
तुम्हें देती सचमुच की देह एक
मेरी वर्षों की ईर्ष्या, आकांक्षा और दु:ख की भाषा
वास्तव में सुनाई देती,
हाथ फिरते होते मेरे सर्वांग पर
और तब तुम समझ जाते कि
किस भांति छोटा है, तुम्हारे यह रचित ब्रह्माण्ड,
हृदय समझता दर दूर हुए या मृत
लोगों की प्रतीक्षा, किस अधीरता लिए
की जाती है, सिखा देती किस तरह
बीते दिनों की याद कर होता है बिसुरना,
धूले मिले जीवन के पास से
किस मार्ग से खिसकना संभव होता है
पहले ऊष्मा भरा एक हाथ, फिर उस हाथ की छाया को
पकड़ कर चलते रहोगे
इसी तरह चलते चलते
जन्म के पश्चात जन्म बीतते जाएंगे।

## 61

तमे आउ नाहँ बोलि खबर आसिछि।

मुँ तमर अन्यतम विधवा नुहें कि
तम शब पछे पछे याउथिबा लोकंक भितरू
जणे नुहें, तमर शब त
बहु दूर बृन्दावनठारू।

सूंथारे सिंदूर मोर
एबे एबे बेशी लाल दिशे।
लोकंक विनोदपाइँ नाचिबा कुदिबा
छाड़िदेइ आस बरवेशे।

कन्यापरि मुँ पिंधिपि
अळंकार, पाट पीतांबरी
येते थट्टा अपयश सबुरि जबाब
देबि चुड़ि झम् झम् करि।

## इकसठ

तुम अब नहीं रहे समाचार आया है।

मैं तुम्हारी एक और विधवा नहीं
तुम्हारे शव के पीछे-पीछे जाने वाले लोगों में से भी मैं
नहीं, तुम्हारा शव तो
बहुत दूर होगा मेरे वृंदावन से।

माँग का सिंदूर मेरा
अभी भी अधिक लाल दिखता है।
लोगों के विनोद के लिए नाचना-कूदना
छोड़ आओ दूल्हा बनकर।

वधू की तरह पहन रखा है
आभूषण, वस्त्र पीतांबरी,
जितनी भी हँसी-ठट्ठा अपयश है सबका उत्तर
दूँगी चूड़ियाँ खनखनाकर।

तमे आउ नुहँ काहा
पिता पुत्र स्वामी
आमर बिदायदिन पूर्वराति परि
आजि तमे शुद्ध चगलामि,
ध्वनिपरि छिगुलाअ, छुईंदिअ
मो कुमारी निर्जनपणकु
कांदिबाकु गलाबेळे कुतुकुतु कर
मो निष्पंद चाहिँरहिबाक्।

जूइरे स्थापना करि
तमर शरीर
सेमाने देखिबे निआँ जाळिदेइय़।ए
य़ेतेक संपर्क थिला तमर तांकर।

घरकु फेरिबे, पुणि
दिनाकेते परे
तमे आर नथिबार शून्यस्थान पूर्ण करूथिबे
तमर स्मृति समेत नानादि कथारे।

मुँ किन्तु पारूनि आउ
रोकि मोर सुखसन्तोषकु।
तमे य़दि तांकवाइँ नमरि थांत मुँ
गोटापणे पाइथांति किपरि तमकु?

अब नहीं हो तुम किसी के
पिता पुत्र स्वामी
हमारे विदा के दिन की पूर्व रात्रि-सा
आज तुम पूर्ण चंचल हो,
ध्वनि-सा छेड़ देते हो, छू देते हो
मेरी कुवाँरी निर्जनता, मेरे
गे पड़ने पर, गुदगदी करते हो
निस्पंद मेरे देखते रहने पर।

चिता में रखकर
तुम्हारा शरीर
वे लोग देखेंगे आग जला डालती है
जितने भी सबंध थे तुम्हारे उनके।

घर लौटकर फिर
कुछ दिनों बाद
तुम्हारे न होने का रिक्त स्थान भर रहे होंगे
तुम्हारी स्मृति समेत नाना बातों में।

किंतु मैं नहीं पा रही रोक
अब अपने सुख-संतोष।
यदि तुम उनके लिए न मरे होते मैं
भला पूरी तरह कैसे पा सकती थी तुम्हें?

काहारिकु जणानाहिँ तमे अछ, तेणु
मुँ नईकु आसिबा बाटरे
पछे पछे आसिबेनि केहि,
सेमाने समस्ते मते भुलियिबे किंबा
शोइथिबे अचेतन होइ
येतेबेळे मुँ तमकु भिड़ि धरिथिबि
मो छातिरे, येतेबेळे मो सर्वांगसारा
तम हात बुलि याउथिब,
येतेबेळे बाधा देबा किंबा पदे कथा कहिबाकु
मोर आउ सामर्थ्य नथिब,
येतेबेळे मरि पारू नथिबि अथच
जीइँबा बि पूरा असंभव।

कोई नहीं जानता तुम जीवित हो, इसलिए
मेरी नदी आने की राह में
पीछे-पीछे कोई नहीं आएगा,
वे सभी मुझे भूल जाएंगे या
सोये रहेंगे गहरी नींद
जब मैं तुम्हें भींचकर पकडी होऊगी
अपनी छाती में, जब मेरे सर्वांग पर
तुम्हारा हाथ फिर रहा होगा,
जब बाधा देने या कुछ कहने की
मुझमें सामर्थ्य नहीं होगी,
जब मर नहीं पा रही होऊगी और
जीना भी होगा पूर्ण असंभव।

# अनुकथन

इस पुस्तक में राधा पर लिखी गयी कविताएं संकलित हैं, आज के युग में पौराणिक साहित्य में वर्णित चरित्र से संबंधित इन कविताओ को देने का औचित्य क्या है, यह बताना—मैं सोचता हूँ—बहुत जरूरी है, बात स्पष्ट है, ये कविताएं उस राधा के बारे में हैं जिसने तब तक पुराणों में अपना स्थान नहीं बनाया था। मैं यह दावा भी नहीं करता कि राधा के बारे में मैं जो कुछ भी कहना चाहता था, वह पूरी तरह से कह पाया हूँ। मैं जानता हूँ कि मेरी भाषा उन भावों को प्रकट करने में अवसर असफल भी रही है। यही नहीं, मेरे विचार भी समय-समय पर मेरा साथ छोड़ते रहे हैं, विशेष रूप से उन स्थलों पर, जहाँ राधा एक साथ सुंदर और असाधारण के अर्थ में स्वयं को प्रतिष्ठित कर लेती है। मैं यह स्वीकार करता हूँ कि मैंने उस राधा का वर्णन करने का प्रयास किया है जो अभी दैनंदिन के जीवन व्यापार से पूरी तरह ऊपर नहीं उठी है, क्योंकि उस बिंदु पर पहुँचने से पहले उसने एक दूसरे जीवन-विलोड़न को अनुभव किया होगा।

एक ऐसा क्षण अवश्य आया होगा जब राधा सांसारिकता से ऊपर उठ गयी होगी और अपनी कामनाओं तथा उनके फलीभूत न हो पाने के विश्वास से उत्पन्न पीड़ा के अनुभव से उसने स्वयं को परे पर लिया होगा। इसके बाद वह क्षण वह आया होगा, जब पहली बार उसके लिए कामना तथा उसका फलीभूत होना युगपत क्रियाएँ बन गयी होगी और वही क्षण उसके लिए अखंड आनंद का क्षण बन गया होगा। उस क्षण के बाद, कामना की अनुभूति से प्रतिलंबन के बाद, वह स्वयं को अपने अपने इष्ट से अभिन्न मानने लगी होगी, जब आत्म और इष्ट एक हो जायें तब सामान्यतः कामना की अनुभूति ही नहीं होती। दैनंदिन जीवन में कामना चाह का एक अनुभव है, वियोग की पीड़ा है। इस अनुभव के बिना न तो कामना रह सकती और न ही इष्ट। वास्तव में कामना को इसी अनुभव की तीव्रता से नापा जाता है, तभी तो इष्ट से वियोग की पीड़ा के बिना कामना को उत्कट नहीं माना जाता। इष्ट की प्राप्ति हो जाने पर तो कामना स्वयं ही समाप्त हो जाती है, और विगत, मनोवेगों को भुलाकर उस इष्ट को सहज स्वीकार कर लिया जाता है। कई बार तो इस स्वीकार में उदासीनता भी झलकने लगती है, कभी अपने इष्ट में ही कमियाँ दिखने लगती हैं और मन स्वयं से कहने लगता है कि वह पहले से ही इन कमियों से परिचित था, इसकी तो कामना ही नहीं की जानी चाहिए थी, या फिर किसी और की कामना करनी चाहिए थी। ऐसे क्षणों में ठगे जाने की सी अनुभूति होती है। लगता है कि

जो प्राप्त हुआ है, वह इष्ट नहीं था। केवल दिखने में उस जैसा लगता है। इसमें भी पीडा तो होती है—पर यह वियोग की पीड़ा नहीं, बल्कि उसके साथ संयोग की पीड़ा है, जिसे कभी जीवन का सर्वप्रमुख प्राप्य माना था।

शुद्धतम कामना संभवतः वही है जो सफलता की इच्छा से अप्रदूषित हो। सफलता का अर्थ होगा—कामना का अंत, इष्ट को प्राप्त करने की इच्छा का ही विलोपन, एक ऐसी अवस्था आ जाना जहाँ कोई लक्ष्य ही शेष न रहे। पर ऐसी सफलता का लाभ क्या, जहाँ वास्तव में इष्ट का अस्तित्व तो होगा पर वह अपनी उन सभी विशेषताओं को खो चुका होगा जिन्होंने उसे इष्ट बनाया था। इन विशेषताओं के बिना इसका अस्तित्व एक ऐसे शव के रूप में होगा जो कुछ ही समय बाद सड़ने लगेगा और दूसरे शब्दों में इसका अस्तित्व केवल इसकी अनुपस्थिति का ही परिचायक होगा। अतः इष्ट प्राप्ति की किसी आशा के बिना, बल्कि यह सुनिश्चित होने के बाद भी कि इष्ट कभी प्राप्त हो ही नहीं सकेगा, इष्ट की कामना श्रेष्ठ है—कम ही लोग मेरी इस बात से सहमत होंगे।

राधा-कृष्ण की प्रेमकथा विश्व की किसी भी प्रेमकथा से भिन्न है, अन्य कथाओं में यदि परिस्थितियाँ कुछ भिन्न होतीं और दूसरे लोग उनके प्रेम को समझने का प्रयास करते या कम से कम उनके रास्ते में बाधाएं पैदा न करते तो प्रेमी प्रेमिका का मिलन संभव था। पर राधा और कृष्ण के संबंधों में ऐसी कोई संभावना कभी रही ही नहीं। जब वे एक दूसरे से मिले, राधा का विवाह हो चुका था। कृष्ण के साथ उसका संबंध ऐसा था कि उसके साथ रहने की कल्पना भी नहीं की जा सकती थी। यदि उन्हें लोगों का सहयोग मिलता, तब भी उनका विवाह नहीं हो सकता था। राधा निश्चित रूप से यह बात जानती होगी, तब भी अगर वह अपने जीवन की अंतिम सांस तक कृष्ण को चाहती रही तो स्पष्ट है कि यह सब वह बिना किसी भ्रम के करती रही। कृष्ण के साथ अपने संबंधों का आधार उसने सांसारिक रूप से एक-दूसरे के साथ रहने की बजाए कुछ और बनाया जो इससे कहीं अधिक श्रेष्ठ था। सफलता निम्न श्रेणी के मनस को प्रभावित करती है, उच्च श्रेणी के मनस छोटी-छोटी तुष्टियों की प्राप्ति से बाधित नहीं होते, वह इन्हें केवल छोटे-छोटे परिणाम मानकर एक ओर कर देते हैं। वे जानते हैं कि ये तुष्टियां मिलने के साथ समाप्त भी हो जायेंगी और उस कामना के मार्ग से भटकायेंगी और उससे दूर करेंगी। जबकि शुद्ध कामना ऐसी अविच्छिन्न यात्रा है जिसमें यदि इसके कभी न समाप्त होने की निराशा है तो साथ ही इस गौरव का बोध भी कि इस यात्रा में उसने छोटे-छोटे विकल्पों को स्वीकार नहीं किया।

*यदि व्यक्ति में कामना की निष्फलता को स्वीकार करने का साहस है तो यह संभव*

ही नहीं कि वह किसी भी स्थिति में वियोग से पराजय स्वीकार करेगा। इस बात को शायद अधिकतर वैष्णव मीमांसक कभी नहीं समझेंगे, क्योंकि वे तो कृष्ण को एक मात्र सत्य मानते हैं और राधा उनके लिए या तो कृष्ण का एक अंश है या फिर एक ऐसा साधन जिससे वे कृष्ण की श्रेष्ठता को प्रदर्शित करते हैं। अधिक से अधिक राधा एक ऊर्जा है—एक विशिष्ट ऊर्जा जो केवल कृष्ण की ही है। इस दृष्टि से वैष्णव मतानुसार राधा को कृष्ण से भिन्न होने ही नहीं दिया गया है। वियोग के वे क्षण उन्होंने उसे दिये ही नहीं जिनमें अपने होने की वेदना को झेला हो। यह सत्य है कि बाद में उसने कृष्ण के साथ एकरूपता प्राप्त कर ली थी पर उसने अपना पूरा जीवन या कम से कम जीवन का एक बहुत बड़ा भाग निरंतर आघातों को झेलने में बिता दिया होगा। ये क्षण कैसे असामान्य साहस के क्षण रहे होंगे।

वास्तविक साहस तो नितांत निराशा में ही काम करता है, ऐसी दशा में जब न तो कोई आशा हो और न राहत। यदि आशा होगी तो साहस शुद्ध नहीं होगा, आशा उसका संचालन करेगी। शुद्ध साहस तो उसे ही कह सकते हैं जिसमें व्यक्ति अपने रिसते घावों और बहते रक्त की पीड़ा को झेल जाये पर किसी प्रकार की राहत की खोज में अपनी राह से न भटके और न सांस लेने के लिए या अपनी शक्ति को पुनर्संचित करने के लिए ठहरे। ये निपट अकेलेपन के क्षण होते हैं जहाँ व्यक्ति अपने में अकेला होता है। वह न तो किसी अन्य व्यक्ति से संवाद स्थापित कर सकता है और न अपने को उससे जोड़ सकता है। ये क्षण अनंत होते हैं। और अंततः इष्ट के साथ पूर्ण एकाकार होने की स्थिति तक ले जाते हैं। पर ये अकेलेपन की पीड़ा को कम नहीं कर पाते। यदि इस अकेलेपन का बोध नहीं होता तो इसके बाद होने वाले संयोग का कोई अर्थ ही नहीं रह जायेगा क्योंकि दो भिन्न अस्तित्व ही तो वास्तव में एकाकार हो सकते हैं। राधा और कृष्ण को शाश्वत रूप से एक मानने की धारणा इसलिए भी उचिन नहीं प्रतीत होती क्योंकि उनकी इस एकात्मकता में भिन्नता कभी नहीं दिखती।

ऐसा साहस हमेशा प्रकट नहीं होता क्योंकि बाहरी रूप में तो यह बहुत कोमल होता है। इसमें एक अनात्मशंसी विनम्रता होती है, वाणी तथा व्यवहार में मधुरता होती है इसलिए ऐसे साहसी व्यक्ति को देखने पर यह लगता ही नहीं कि यह अपने द्वारा निर्धारित नियति के अतिरिक्त *अन्य सब कुछ पूरी तरह से अस्वीकृत कर सकता है। अपने स्वीकार्य भवितव्य के लिए उपादन की खोज में ऐसा जन अपने संपूर्ण अस्तित्व का बलिदान करने में भी संकोच नहीं करता और पूरी तरह से अकेला रहता है, अपनी चेतना के अतिरिक्त किसी अन्य का सहारा नहीं लेता। ऐसे व्यक्ति के लिए प्रारंभ से ही प्रेम कोई ऐसा अनुभव*

नहीं होता जिसमें उसकी आत्मचेतना अचानक लुप्त हो जाये। इसके विपरित उसके लिए प्रेम एक ऐसी स्थिति है जिसमें वह स्वयं अपने अन्तर्मन की ऐसी सीमाओं का परिचय पा लेता है जो अब तक उसके लिए अज्ञात थीं। यही प्रेम व्यक्ति की चेतना को उदात्तता प्रदान करता है, ऐसी विरल स्थिति किसी भी अर्थ में प्रेम की अपर्याप्तता की द्योतक नहीं, बल्कि इसके विपरीत है। क्योंकि प्रेम का यह रूप तो स्वयं को पूर्णतः समर्पित करने का एक उपक्रम है। स्वयं को पूर्णतः तब तक समर्पित नहीं किया जा सकता जब तक स्वयं पूर्ण बोध नहीं हो। पूर्ण बोध से पहले की किसी भी अवस्था में प्रिय समर्पण का अर्थ होगा स्वयं का एक अंश मात्र समर्पित करना तथा दूसरे अंश को रोक लेना। रोकने का अर्थ है कि व्यक्ति प्रेम नहीं करता, प्रेम से इनकार करता है। व्यक्ति के लिए अनिवार्य है कि यदि वह संपूर्ण रूप से प्रेममय होना चाहता है तो प्रेम से निपट एकांतिकता का भी अनुभव करें। साझे अस्तित्व के क्षेत्र में प्रवेश करने से पहले अनिवार्य है कि व्यक्ति अपने अस्तित्व के गुह्यतम क्षेत्रों तक विचरण करे और उदात्तता के उस धरातल पर पहुँच जाये जहाँ अपने दिए जाने में दुराव की सभी संभावनाएँ समाप्त हो जाती हैं।

एकांतिकता के अतिरिक्त ऐसे साहस भरे प्रेम में अपनी आस्था तथा व्यवहार का मूल्य चुकाने की एक इच्छा भी निहित होती है। जब तक व्यक्ति अपने विश्वासों का मूल्य नहीं चुकाता तब तक आप भला यह कैसे जाने में कि वह पूरी तरह से तथा हर तरह से अपने विश्वासों से प्रतिबद्ध है या फिर यदि उसकी प्रतिबद्धता एक ऐसे बिंदु पर आकर समाप्त हो जायेगी, जहाँ उसे अपनी आस्था का मूल्य अपनी सभी प्रिय वस्तुओं के त्याग से चुकाने की स्थिति आ जाये। ऐसे लोगों की कमी नहीं है जो दिखावे के तौर पर तो अपनी आस्था बनाये रखते हैं पर किसी भी ऐसी स्थिति का सामना करने के लिए तत्पर नहीं होते जिसमें इतना बड़ा मूल्य चुकाना पड़े। कुछ लोग तो ऐसी स्थिति आने पर मूल्य चुकाने से इनकार कर देते हैं। इन दोनों तरह के लोगों के लिए अपने दैनंदिन के जीवन का आकर्षण अधिक बड़ा होता है, और वे उसी जीवन की परिधि में सुख का अनुभव करते हैं। वे उस लोकोत्तर अधैर्य से मुक्ति पा लेते हैं जो वास्तव में उनके जीवन को एक नया रूप दे सकता है। पर ऐसे लोगों की जीवन को उसकी लीक से उठाकर एक नये पथ पर ले जाने की संभावना फलवती नहीं होती। निर्धारित मृत्यु के स्थान पर इच्छा मृत्यु प्राप्त होने की उनकी इच्छा भी नहीं फलती। एक ही समय दो लोगों से मिलन के स्थान पर वे उस जगत का भी परित्याग कर देते हैं जो स्वयं भी सीमित है औ सभी को सीमित कर देता है। उनका 'स्व' अनिच्छा तथा लोभ के आगे घुटने टेक देता है और उन्हें कायर बना देता है। इसके विपरीत साहसी प्रेमी व्यक्ति प्रेम का मूल्य चुकाने की अंतिम स्थिति आने पर

संकोच नहीं करता। उसे स्वयमेव दैनंदिन जीवन अनाकर्षक प्रतीत होने लगता है। ऐसा भी नहीं कि मृत्यु को लेकर उसे किसी तरह का भ्रम हो (कि मृत्यु के बाद मिलने वाला जीवन बेहतर होगा) पर वह यह निश्चित रूप से मान लेता है कि दैनंदिन जीवन जीने योग्य नहीं है। जब सुकरात को मृत्युदण्ड मिला था तो अपने अभियोक्ताओं से उसने अपने अंतिम शब्द कहे थे—"अब हम अपने-अपने मार्गों पर चलते हैं—मैं मृत्यु के मार्ग पर और तुम जीवन के मार्ग पर, ईश्वर ही जानता है कि दोनों में से कौन सा मार्ग श्रेष्ठ है।"

कहा जा सकता है कि यदि राधा वास्तव में साहसी थी तो जब उसे पता लगा कि उसका इष्ट उसे प्राप्त नहीं हो सकता, तथा कृष्ण के साथ उसका मिलन कभी नहीं हो सकता, तो उसमें अपने जीवन को समाप्त कर देने का साहस भी होना चाहिए था। इसमें मतभेद हो सकता है कि आत्महत्या करना अति साहस का काम है या अति कायरता का। पर कुछ परिस्थितियों में स्वेच्छा से मृत्यु का वरण करने की अपेक्षा जीवित रहना निस्संदेह अधिक साहस का काम है। आत्महत्या का अर्थ है कि उस जनने विपत्ति लाने वाली शक्तियों से हार मान ली है और उस शक्ति के साथ अपने जीवन का सामना होने पर शक्तिशाली ने दुर्बल के अस्तित्व को ही मिटा दिया है। यह भी कहा जा सकता है कि वह अपने जीवन की विरोधी शक्ति के साथ संघर्ष में उसने (अज्ञानतावश) अपने साहस की शक्ति को कम करने आंका है, वह इस शक्ति का लिहाज करता है, इसके सम्मुख आत्मसमर्पण कर देता है और स्वीकार कर लेता है कि इसके तथा उसके अपने जीवन के बीच संघर्ष में यही शक्ति विजयी होगी। यदि अपने जीवन को समाप्त कर देना साहस का काम है तो इससे यह भी स्पष्ट है कि उसने इस जीवन विरोधी शक्ति के साथ अपना संघर्ष जारी रखने में भी अपनी असफलता को स्वीकार कर लिया है। यदि व्यक्ति अपना यह संघर्ष जारी रखे और आत्महत्या की शरण में न जाये तो यह भी तौ संभव है कि वह इस चुनौती के सम्मुख अपनी शक्ति को ठीक तरह से नाप सके, और देखे कि क्या उसकी अपनी विजय भी हो सकती है? यह भी संभव है कि वह इस चुनौती का आत्मविश्वास के साथ सामना करना सीख जाये। ऐसा नहीं है कि उसने अपने जीवन से कुछ अधिक ही प्रेम है या वह मरने से डरता है बल्कि उसे ऐसा भी लग सकता है कि यदि उसका जीवन बहुत संतोषजनक नहीं है या उसका कोई महत्व नहीं है और जो चुनौती उसके सम्मुख है वह एक तमाशा भर है या अधिक से अधिक एक क्षणिक उत्तेजना है। बड़ी बात यह है कि चुनौती उसके जीवन का एक अंग बन जाती है, कोई ऐसी बाहरी शक्ति नहीं रहती जिसके साथ उसके जीवन का लगातार संघर्ष बना रहता हो। यह जीवन की एक घटना मात्र है। इस तरह की और भी बहुत सी घटनाएँ होती हैं और इन सभी घटनाओं की

परिणति मृत्यु में होती हैं। इस एक घटना का कोई निर्णायक तथा स्वीकार्य महत्व नहीं हैं। यही ज्ञान साहस का स्रोत है जबकि आत्महत्या इस ज्ञान के अभाव का परिणाम। यह अभाव उस घटना को इतनी सामर्थ्य दे देता है जितनी वास्तव में उसमें होती नहीं।

राधा आत्महत्या क्यों करती? वह प्रारंभ से ही जानती थी कि कृष्ण के साथ रहना असंभव है। हालांकि यह बात उसके लिए दु:ख का कारण रही होगी पर उसने स्वयं को यह बात स्वीकार करने के लिए तैयार कर लिया होगा और इसे सहना सीख लिया होगा। निराशा के लिए तो वह पहले से ही तैयार होगी और धीरे-धीरे उसने इसे जीवन का एक सामान्य अंग मान लिया होगा और इसमें उसे जीवन के प्रति किसी प्रकार की आशंका का अनुभव ही नहीं होता होगा। उसने अपना पूरा जीवन जिया और जीवन भर निराशा को वहन किया और इस प्रकार निराशा को जीवन पर हावी नहीं होने दिया कि आत्महत्या का विचार भी वहाँ आता। कृष्ण के प्रति उसका प्रेम अनूठा रहा होगा। ऐसा प्रेम किसी साहस विहीन व्यक्ति के हृदय में तो उपज ही नहीं सकता था। जब वह कृष्ण वर्ण बादलों को देखती है तो पूरी रात वियोग में रोती तथा गाती रहती है और अपनी सहेलियों से याचना करती है कि वे कृष्ण को उसका संदेश दे। इन गीतों में यही वर्णित है कि वह कैसे अपने आप से परे एक व्यक्तित्व में बदल जाती है। यह सब सत्य भी हो सकता है, पर इसका अर्थ यह कदापि नहीं कि राधा भीरू थी। इसका अर्थ यह है कि अपनी शक्ति को लेकर उसे किसी प्रकार की आशंका नहीं थी। यदि वह अपनी भावनाओं को पूरी छूट देती हैं, तो इसलिए कि वह जानती है कि अपनी इस स्वतंत्रता का उपयोग अपने जीवन के एक मात्र ध्येय याने कृष्ण से प्रेम करने में किसी प्रकार का जोखिम नहीं है। यह अपने ध्येय को प्राप्त करने का उसका अपना एक रास्ता था क्योंकि यदि वह अपनी भावनाओं पर अंकुश लगाती तो कृष्ण के प्रति उसकी अनुभूति इतनी गहन न हो पाती। एतदर्थ राधा की जिन बातों से उसकी दुर्बलता तथा कोमलता प्रकट होती प्रतीत होती हैं, वे वास्तव में उसकी चारित्रिक दृढ़ता तथा धैर्य की उपज है।

मैं यह भी नहीं कहना चाहता कि आत्महत्या करना हर स्थिति में जीने से कमतर है। कई ऐसे अवसर हो सकते हैं जहां जीना आत्मा को लज्जित करता हो। तब अंतरात्मा उस व्यक्ति का साथ छोड़ देती है क्योंकि ऐसे जीवन में जो लज्जा भरी होती है, उसके साथ वह नहीं रह सकती। ऐसे में उस लज्जा से मुक्ति पाने का एकमात्र मार्ग एक जीवन को समाप्त करना ही शेष रह जाता है। यदि राधा को विश्वास है कि कृष्ण से प्रेम करना लज्जाजनक नहीं है बल्कि ऐसा सम्मान है जिसमें बड़े सम्मान ही चाह भी उसमें नहीं है तो केवल दूसरों को संतुष्ट करने के लिए उससे आत्महत्या की अपेक्षा करना अनुचित है।

दूसरों को प्रसन्न करने के लिए तो आप जी सकते हैं पर आत्महत्या का एक मात्र उद्देश्य तो स्वयं की संतुष्टि के अतिरिक्त कुछ हो ही नहीं सकता। यह संभव है कि लोगों में अपने जीने की शैली के प्रति निंदा का भाव देखकर उसे जीने का एक दृढ़ तर्क मिल गया है। समाज जितना अधिक अप्रीतिकर होता चला गया, वह अपने भीतर सिमटती चली गयी और इस प्रक्रिया में वह जान गयी कि वह अपने में अकेली है, कोई दूसरा ऐसा नहीं है जिस पर वह निर्भर रह सके या जिससे संबंध स्थापित कर सके। उसे लगा कि वह अपनी तरह की अकेली है। कोई दूसरा उसकी तरह का नहीं है। किसी भी तरह के संबंधों से (कृष्ण के साथ संबंध से भी) वह मुक्त है। हर वस्तु उसे अपने से बाहर की वस्तु प्रतीत होती जिससे उसका कोई सहज संबंध नहीं है। चरम एकांत की यह अवस्था अति भयावह है, क्योंकि तब आप यह जान रहे होते हैं कि आप पूर्ण मृत्यु अथवा समाप्ति की ओर निरंतर अग्रसर हो रहे हैं। जब आप चेतन हैं तो अपनी नियति से भी आप परिचित हैं कि अंततः आपको पूर्णतः समाप्त हो जाना है। इससे भिन्न तरह से आप सोच ही नहीं सकते। यदि व्यक्ति अपने जीवन काल में अनिवार्य रूप से असंबद्ध रहा है तो पूरी संभावना है कि भौतिक मृत्यु के बाद कोई ऐसा संबंध शेष नहीं होगा जो उसके बने रहने की आशा जगा सके।

पर परम एकांतिकता की यही अवस्था व्यक्ति को सबसे बड़े, सबसे उदात्त प्रेम के योग्य बनाती है। यह प्रेम व्यक्ति को स्वयं से विमुख नहीं करता, न यह उसमें इस भ्रम को पैदा करता है कि मृत्यु पर विजय पायी जा सकती है। यह प्रेम घनीभूत होता है क्योंकि यह वेदना से उत्पन्न होता है और वेदना का साथ कभी नहीं छोड़ता। व्यक्ति का मन उसके जीवन काल के परे कुछ नहीं सोचता और यदि वह प्रेम करने का निर्णय लेता है तो वह अपने जीवन तथा जीवन काल के बाहर इसे प्राप्त करने की इच्छा नहीं रखता। जीवन के बाहर न तो कोई काल होता है और न स्थान। इसलिए अपने समय को व्यर्थ के कामों में नहीं गंवाया जा सकता। यद्यपि समय अक्षय है पर किसी भी ऐसे कार्य के लिए जो इस प्रेम का अंश नहीं है जीवन में कोई स्थान नहीं है। व्यक्ति जानता है कि संबंध शाश्वत रूप से बने नहीं रह सकते और उन्हें सन्तोषजनक ढंग से पुनर्व्यवस्थित करने के लिए पर्याप्त समय नहीं होगा, इसलिए उसमें अपने प्रेमी को समझने तथा उसे क्षमा करने की क्षमता भी अधिक होती है। मैं किसी ऐसी चिड़चिड़ी राधा की कल्पना नहीं कर सकता जो कृष्ण को वृन्दावन छोड़ने के लिए, उस पर निष्ठा न रखने के लिए तथा उसके प्रति उदासीन रहने के लिए चिड़चिड़ाती हो और उसके प्रति प्रेम को मान्यता दिलवाने या उसके साथ रहने के उपाय ढूंढने के लिए उससे कहती हो। ऐसा कोई भी आचरण उसके लिए

अप्रासंगिक है। प्रारंभ से ही वह ऐसी कोई आशा नहीं पाले रखती अतः कुंठित होकर निराश होने की भी उसके लिए कोई संभावना नहीं है। अगर वह निराश हो सकती है तो केवल इसलिए, कि कृष्ण को जिस सहानुभूति तथा संवेदना की आवश्यकता थी, वह उसे न दे सकी। न दे पाने की पीड़ा कुछ लोगों के लिए न ले पाने की पीड़ा से बड़ी होती है।

राधा के बारे में इतनी बातें की जा सकती हैं कि कभी समाप्त ही न हों। जितना कहो उतना ही लगता है कि कुछ और आवश्यक बातें तो छूटी जा रही हैं। यह वैसा ही है जैसे सपने में कई बार सपना देखने वाला बात कहना चाहता है पर असली बात कह ही नहीं पाता। ऐसे सपने में उसे लगता है कि उसने कह दिया है पर वास्तव में कहा तो उसने कुछ नहीं। यही बात राधा के साथ है, उसके मन में यही रहता है कि उसने बातें तो बहुत की हैं पर कहा कुछ नहीं है। जितना कुछ वह कहती है, उसका जोड़-बाकी निकालो तो कुछ बचता ही नहीं है। एक विषय में बात करते-करते दूसरा ऐसा विषय, प्रारंभ हो जाता है जो पिछली सारी बातों को काट देता है। और अंत में कोई एक बात भी नहीं बचती।

सामान्य चरित्र तार्किक रूप से एक निश्चित धारणा रखते हैं और उन्हें सीधे-सादे ढंग से चित्रित किया जा सकता है। कुछ चरित्र ऐसे होते हैं जिनका व्यवहार सामान्य तर्क से परे होता है। इनमें कई ऐसे गुण होते हैं जो सामान्य तर्कों से अग्राह्य और विशिष्ट होते हैं। सामान्य चरित्रों में तर्क के आधार पर उनके व्यक्तित्व को एक रूप दिया जा सकता है और जो गुण इस डिजाइन से भिन्न होते हैं। उन्हें सहज ही अलग किया जा सकता है। तर्कातीत चरित्रों में अपनी ही एक संगति होती है। हमारे निर्धारित मानकों से कितने ही भिन्न गुण इनमें क्यों न हों, अपने पारलौकिक विस्तार में ये गुण एक दूसरे के साथ सामंजस्य रखते हैं। ये ग्रीष्म संध्या के पवन के झोंके की भाँति होते हैं जिनमें ताप तो है पर साथ ही फूलों की महक भी है और शीतलता का स्पर्श भी। ऐसे चरित्रों का चित्रण करते हुए तर्क की भाषा पूरी तरह से अपर्याप्त रहती है। तर्कातीत से भी अनुप्राणित होना कवि के लिए आवश्यक होता है। इसलिए यदि इस लेख से राधा की कोई सुनिश्चित छवि नही बनती या यदि इन कविताओं की राधा मेरे इस लेख की राधा से भिन्न है तो—मैं जानता हूँ कि वह भिन्न ही है—मैं पाठक का ध्यान ग्रीष्म ऋतु के पवन के झोंके की ओर दिलाना चाहूंगा और आशाा करूंगा कि वह मुझे क्षमा कर दे।

अपनी बात समाप्त करने से पहले मैं उस राधा की कल्पना करना चाहूंगा जो वृंदावन में अकेली रही, बिना कृष्ण के, बिना कृष्ण से मिलन की आशा के। वह अकेली रह गयी। साथ के लिए रही वृंदावन की धरती जो वर्ष बीतने के साथ उसकी पहुँच के बाहर और उदासीन होती चली गयी। कुछ देर के लिए उसे लगा कि उसने नदी की

कल-कल सुनी है या उसने किसी रिक्त लता मंडप में उसे देखा है। कुछ देर के लिए पत्तियों की मर-मर ने उसे चौंकाया है। धीरे-धीरे यह धरती उसके लिए अपना विशेष अर्थ खोती चली गयी और नदी, पेड़, बादल उसके लिए निर्जीव वस्तुएं बन गये। वहां के लोग तो उसके लिए बहुत पहले ही अर्थहीन हो गये थे, अब प्रकृति ने भी अपना अर्थ खो दिया था और वह अकेली रह गयी थी। ऐसे में जीने का उसके लिए कोई अवलंब नहीं रह गया होगा और अपने शेष जीवन में उसे लोगों या धरती से किसी भी प्रकार के अपनत्व की अनुभूति नहीं हुई होगी।

क्या वह दुःखी थी? संभवतः नहीं, क्योंकि प्रसन्नता की आशा तो उसने पहले ही छोड़ दी थी। जो लोग प्रसन्नता का जीवन जीते हैं उनके लिए उनका उद्देश्य दुःख का कारण बन सकता है क्योंकि यदि वह उद्देश्य पूरा न हो तो वे दुःखी हो जाते हैं पर जिन लोगों का ऐसा कोई लक्ष्य ही न हो और उसे प्राप्त करने की प्रसन्नता भी न हो तो उनका दुःख उस बच्चे के दुःख की तरह नहीं होता जो चट रोने लगता है। उन्हें संभवतः एक रिक्ति का अनुभव तो होता होगा पर उसका भी उनके मन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता।

हमारे पुराणों में राधा देवी बन जाती है। यह उचित भी है क्योंकि देवता ही जीवन के सामान्य मोहों के बिन जी सकते हैं, समय के पार, रिक्ति में जी सकते हैं। देवता हुए बिना कैसे सभव है कि कोई नदी में जाकर नहाये, पानी लाये, दूध बेचे और हजारों दूसरे काम करे और ऐसा जताये जैसे इसका उसके लिए कोई अर्थ है, पर उसके भीतर एक मौन आवाज लगातार आती रहे कि ऐसा कुछ नहीं है जिसकी आस हो। और जब हम किसी देवता के बारे में बात करें तो यह कैसे कहा जा सकता है कि वह प्रसन्न है अथवा दुःखी? वह एक साथ दोनों भी हो मकता है और नहीं भी। वह कुछ ऐसा भी हो सकता है जो हमारी समझने की शक्ति से बाहर हो और उसका वर्णन भी हम न कर सकें।